# 3. भारत में शिक्षा प्रणाली और वित्तपोषण की संरचना (Structure of Education System & Financing in India)

15 करोड़ से अधिक नामांकन के साथ भारत की प्राथमिक शिक्षा प्रणाली विश्व की दूसरी सबसे बड़ी प्राथमिक शिक्षा प्रणाली है। इसमें सम्मिलित हैं :

(अ) पूर्व प्राथमिक शिक्षा,
(ब) प्राथमिक शिक्षा,
(स) उच्च प्राथमिक शिक्षा प्रणाली और
(द) अनौपचारिक शिक्षा।



यद्यपि तकनीकी तौर पर पूर्व प्राथमिक या पूर्व विद्यालय प्रणाली प्रारम्भिक शिक्षा प्रणाली का हिस्सा नहीं है और विशेषतौर पर ग्रामीण क्षेत्रों में एक अल्पविकसित अवस्था में है, बच्चों को उनकी विद्यालयी प्रणाली से परिचय कराने के लिए तैयार करने में इसके महत्त्व के कारण हमने इसे इस प्रणाली में सम्मिलित किया है। भारत में, प्रारम्भिक बाल्यावस्था देखभाल एवं शिक्षा (Early Childhood Care and Education) को बच्चे के विकास की महत्त्वपूर्ण तैयारी के रूप में मान्यता प्राप्त है, जिसमें संरचित और असंरचित खेल गतिविधियाँ, स्वास्थ्य देखभाल और पोषण के माध्यम से सीखने की शैक्षणिक सुविधाएँ निहित हैं। एक और नवोन्मेषी तंत्र जिन्हें 'डे केयर सेंटर' कहा जाता है जो कि निर्धन वर्गों की कामकाजी महिलाओं की सहायता करते हैं, और लड़कियों के भाई-बहनों की देखरेख करते हुए एक सहायक सुविधा के रूप में कार्य करता है ताकि वे विद्यालय जा सकें।

कई राज्यों में, प्राथमिक एवं उच्च प्राथमिक शिक्षा के अन्तर्गत 1 से 8 तक की कक्षाएँ सम्मिलित होती हैं और कुछ राज्यों में इसके अन्तर्गत 1 से 7 तक की कक्षाएँ सम्मिलित होती हैं। हमारे वर्तमान उद्देश्य के लिए, भारत में प्राथमिक शिक्षा के लिए हम केन्द्र बिन्दु के रूप में उम्र के मानदण्ड अर्थात 5 से 14 वर्ष (पूर्व विद्यालयी शिक्षा सहित) पर विचार करते हैं।

## शैक्षिक नीति और योजना : विभिन्न स्तरों पर प्रक्रिया

भारत में शैक्षिक नीति और योजना संयुक्त रूप से केन्द्र सरकार एवं राज्य सरकारों द्वारा संचालित की जाती है। केन्द्रीय स्तर पर योजना आयोग का शिक्षा विभाग और राज्य के योजना विभाग इसके लिए उत्तरदायी हैं। केन्द्रीय स्तर पर शिक्षा विभाग के योजना एवं अनुश्रवण प्रभाग द्वारा केन्द्र और राज्य के बीच समन्वय किया जाता है। नियोजन प्रक्रिया में शिक्षा के काफी सारे तकनीकी कार्य केन्द्रीय सलाहकार शिक्षा बोर्ड (Central Advisory Board of Education) द्वारा क्रियान्वित किए जाते हैं, जिसमें, (अ) सभी राज्यों एवं केन्द्रशासित प्रदेशों के शिक्षा मंत्री, (ब) देश के अग्रणी शिक्षाविद् और (स) राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसन्धान एवं प्रशिक्षण परिषद (National Council of Educational Research and Training), राष्ट्रीय शैक्षिक योजना एवं प्रशासन विश्वविद्यालय (National University of Educational Planning and Administration) और विश्वविद्यालय अनुदान आयोग (University Grants Commission) जैसी विशिष्टता संस्थाएँ सम्मिलित हैं।

## चित्र 5 : प्रारम्भिक शिक्षा में प्रशासनिक सहायता तंत्र

## प्रारम्भिक शिक्षा में राजनीतिक / स्थानीय निकाय, प्रशासनिक एवं अकादमिक सहायता तंत्र

| **स्तर** | **राजनीतिक / स्थानीय निकाय** | **प्रशासनिक** | **अकादमिक सहायता** |
|---|---|---|---|
| राज्य | राज्य शिक्षा मंत्रालय | शिक्षा सचिवालय / निदेशालय | राज्य शैक्षिक अनुसन्धान एवं प्रशिक्षण परिषद (SCERT) |
| जिला | जिला पंचायत | जिला शिक्षा कार्यालय | जिला शिक्षा एवं प्रशिक्षण संस्थान (DIET) |
| ब्लॉक / उप-ब्लॉक (तालुका / मण्डल) | ब्लॉक पंचायत | ब्लॉक शिक्षा कार्यालय / विद्यालय निरीक्षणालय | ब्लॉक स्रोत केन्द्र / समूह स्रोत केन्द्र* |
| ग्राम | ग्राम पंचायत, ** ग्राम शिक्षा समिति | प्रधानाध्यापक | शिक्षक |

* ये संरचनाएँ जिला प्रारम्भिक शिक्षा कार्यक्रम, या ऐसी ही किसी समान परियोजना के द्वारा बनाई गई हैं, अतः हो सकता है कि यह हर जिले में मौजूद न हो।

** आमतौर पर एक ग्राम पंचायत में जनसंख्या के आधार पर 4 से 8 गाँवों के समूह को शामिल किया जाता है।

**Source:** Taken from the Book of Jyotshna Jha, K.B.C. Saxena, and C.V. Baxi, (2001). *Management Processes in Elementary Education: A study of existing practices in selected states in India* available at,

**<http://www.delinf.cec.eu.int/en/pressandinfo/publications/management_processes.doc>**

## चित्र 6 : भारत में प्रारम्भिक शिक्षा प्रदान करने के लिए राज्य स्तरीय संगठनात्मक संरचना




**Source:** Taken from the Book of Jyotshna Jha, K.B.C. Saxena, and C.V. Baxi, (2001). *Management Processes in Elementary Education: A study of existing practices in selected states in India* available at,

**<http://www.delinf.cec.eu.int/en/pressandinfo/publications/management_processes.doc>**

## चित्र : 7 राज्य स्तर के नीचे प्रशासनिक संरचना




**नोट :** * उड़ीसा में जिला शिक्षा अधीक्षक ही सर्व शिक्षा अभियान सँभालते हैं, और वे जिला परियोजना समन्वयक (District Project Coordinator) के नाम से भी जाने जाते हैं।

**Source:** Taken from the Book of Jyotshna Jha, K.B.C. Saxena, and C.V. Baxi, (2001). *Management Processes in Elementary Education: A study of existing practices in selected states in India* available at,

**<http://www.delinf.cec.eu.int/en/pressandinfo/publications/management_processes.doc>**

## चित्र : 8 कुछ अन्य राज्यों में प्रारम्भिक शिक्षा की नवीन संगठनात्मक संरचना



**Source:** Taken from the Book of Jyotshna Jha, K.B.C. Saxena, and C.V. Baxi, (2001). *Management Processes in Elementary Education: A study of existing practices in selected states in India* available at,

**<http://www.delinf.cec.eu.int/en/pressandinfo/publications/management_processes.doc>**